की लिखी हुई विवरणीमें इनकी धार्मिक जीवनी लिखी है।

शाह कुली खाँ महरम—सम्राट् अकबर शाहके एक समर सचिव। १५६८ ई०में उदयपुरके अधीनस्थ अमोरा का दमन करनेके लिये ५००० सेनाका नायक बन कर सलीम और मानसिंहके साथ इन्होंने अजमेरकी यात्रा की थी। जहांगीर बादशाहने अपने ग्रन्थमें एक जगह लिखा है, कि उनके राजत्वकालमें मिर्जा हान्दोलकी सुलताना बेगम नाम्नी एक कन्याके साथ शाह कुली खाँ महरमका विवाह हुआ था। किन्तु मसिर उल् उमराव नामक ग्रन्थमें लिखा है, कि १६०० ई०में कुली खाँ महरम कराल कालके गालमें समा गये।

शाह कुदरत् उल्ला—दिल्लीके एक सुप्रसिद्ध कवि। पारसी और उर्दू भाषामें इनके रचे हुए कई काव्यग्रन्थ हैं। इन सब काव्य ग्रन्थोंमें "नटुप चाउल आफकार" और "दीवान" नामक दो ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं। १७८२ ई०में ये मुर्शिदाबादमें आ कर बस गये। उक्त दीवान ग्रन्थमें २० हजार कविताएं हैं। १७९१ ई०में मुर्शिदाबाद नगरमें इनकी मानवलीला समाप्त हो गई।

शाहगञ्ज—१ युक्तप्रदेशके अन्तर्गत जौनपुर जिलेके खुता हन तालुकके अधीन एक शहर। यह अक्षा० २६ ३´ ३० एवं देशा० ८२ ४३´ पू०के मध्य विस्तृत है। फैजाबादकी पक्की सड़कके किनारे खुताहन शहरसे ८ मील उत्तर पूर्वमें यह शहर अवस्थित है। अयोध्याके नवाब वजीर सुजाउद्दौलाने इस शहरको बसाया था। उनके प्रयत्नसे सबसे पहले यहां एक बाजार और प्रसिद्ध फकीर शाह हजरत् अलीकी यादगारीके लिये एक मसजिद स्थापित हुई। शाहगञ्ज इस अञ्चलके वाणिज्यका एक प्रधान केन्द्रस्थान है। जौनपुर जिलेमें सदरके सिवाय शाहगञ्जकी तरह सुप्रसिद्ध और कोई वाणिज्य स्थल नहीं है। जौनपुर जिलेमें सदरके सिवाय शाहगञ्जकी तरह सुप्रसिद्ध और कोई वाणिज्य स्थल नहीं है। यह स्थान रूईकी आमदनीके लिये प्रसिद्ध है। यहां मङ्गलवार और शनिवारको हाट लगती है। यहां स्कूल, डाकघर, पुलिसस्टेशन, डिस्पेन्सरी और अयोध्या रोहिलखण्ड रेलवेका स्टेशन है।

२ फैजाबाद जिलेमें और एक शाहगंज नामक शहर। यह शहर फैजाबादसे दश मील दूर मुगल सम्राट् शाह.... बसाया गया था। १८५७ ई०में राजा दर्शनसिंहने इस नगर पर अधिकार जमा कर यहां अपना दुर्ग और वास स्थान निर्माण किया था। इसका दूसरा नाम मकिमपुर है।

शाहगढ़—मध्यप्रदेशके अन्तर्गत सागर जिलेकी बान्दा तहसीलके अधीन शाहगढ़ नामक भूखण्डका प्रधान नगर। यह सागर शहरसे ४० मील उत्तर पूर्वमें, अक्षा० २४ १९´ एवं देशा० ७९ पू०के बीच अवस्थित है। ५५ स्थान मण्डलके गोंडराजके अधीन था। १८५७ ई० तक यहां उक्त राजवंश रहते थे। यह शहर उच्च पर्वतश्रेणीके नीचे अवस्थित है। इसके चारों ओर हरे भरे जङ्गल हैं, जो इसकी प्राकृतिक शोभा बढ़ा रहे हैं। नगरके पूर्व भागमें एक दुर्गके ध्वंसावशेषके मध्य इस समय भी प्राचीन राजप्रासाद दिखाई देता है। इस शहरके उत्तरांशमें बारेज, अमरमऊ, हीरापुर और टिगडा में लोहेकी खान तथा कारखाना है। यहांसे लोहे गला कर कानपुर भेजे जाते हैं। यहां मङ्गलवार और शनिवारको हाट लगती है।

शाह जमाल—काबुल और कन्दहारके प्रसिद्ध राजा। इनके पिताका नाम तैमूर शाह था। सुप्रसिद्ध शाह अबदली इनके पितामह थे। पिताकी मृत्युके बाद १७९३ ई०में ये काबुलके सिंहासन पर बैठे। १७९६ ई०में दिल्ली पर चढ़ाई करनेका इरादा कर ये लाहोर आये, पर इधर इनके राज्य हीमें इनका भाई विद्रोही हो उठा, इस लिये लाचार हो कर इन्हें अपने देशको लौट जाना पड़ा। १८०० ई०में किरातनिवासी इनके भाई महम्मद शाहने इन्हें अन्धा कर बालाहिसाके जेलमें बन्द कर दिया। १८३९ ई०में जब बृटिश गवनमेण्टने शाह सुजा को काबुलकी गद्दी पर बिठाया, तब अफगानियोंने इसका खूब ही विरोध किया और शाह जमालको ही अपना राजा माना।

शाह जलाल—श्रीहट्टके एक विख्यात फकीर। श्रीहट्टमें इस समय भी इनकी समाधि और दरगाह है। कितने ही मुसलमान मौलवी इस दरगाहमें रहते हैं और नित्य

नैमित्तिक कार्यादि करते हैं। कपोत् तथा और और कई प्रकारके पक्षी इस दरगाहमें वास करते हैं। मक्कामसजिद के पक्षी भी मुसलमान-समाजमें पवित्र माने जाते हैं।

शाहजहान्—दिल्लीके प्रसिद्ध सम्राट्। इनका दूसरा नाम शाहबुद्दीन महम्मद साहिब किरान सानी था। ये सम्राट् जहांगीरके तृतीय पुत्र थे। १५९३ ई०की ५वीं जनवरीको लाहोरमें इनका जन्म हुआ। बाल्यावस्थामें ये मिर्जा खुर्रमके नामसे पुकारे जाते थे। इनकी माताका नाम बालमती था। बालमती राजा उदय-सिंहकी लड़की तथा जोधपुरके राजा मालदेवकी पोती थी। राजा सूरज सिंह इनके सहोदर भाई थे। शाहजहाँ अपने पिताकी मृत्युके समय दाक्षिणात्यमें वास करते थे। अपने ससुर आसफ खांकी चेष्टासे ये राजसिंहा-सन पर बैठे। १६२८ ई०की ५वीं फरवरीसे इन्होंने राज्य करना आरम्भ किया। भारतवर्षमें मुसलमान बादशाहोंके बीच इन्होंने वाह्याडम्बर प्रभृतिमें सबसे ऊंचा स्थान प्राप्त किया था। मयूरसिंहासनका निर्म्माण शाहजहाँने ही किया था। इसके तैयार करनेमें जो मरकत आदि अमूल्य माणिक्य व्यवहार-में लाये गये थे, इस समय वैसे मणिमाणिक बिल्कुल ही नहीं पाये जाते। मणितत्त्ववित् सुविख्यात पर्य्य-टक टावरनेयर कहते हैं, कि मयूरसिंहासनका मूल्य ६५ लाख पाउंडसे किसी प्रकार कम नहीं हो सकता। इन्होंने दिल्लीमें शाह-जहानाबाद नामक एक नगर बसाया था। आगरेका ताजमहल भी इन्हींकी विश्वविख्यात प्रधानतम कीर्त्ति है। सारे यूरोप और एशियामें ऐसा महल और कहीं दृष्टिगोचर नहीं होता। ताजमहल मैमू ताजमहल नामका अपभ्रंश है। मैमू-ताजमहल शाहजहाँकी प्यारी स्त्रीका नाम था। उसीके नाम पर यह महल बनवाया गया था। शाहजहाँने तीस वर्ष तक राज्य किया। १६५८ ई०की ६वीं जूनको इनके पुत्र आलमगीर औरंगजेबने आगरेके किलेमें इन्हें कैद कर लिया। ७ वर्ष ६ महीने कारागार वास करनेके बाद १६६६ ई०की २३वीं जनवरी सोमवारकी रातको इन्होंने अपनी मानवलीला शेष की। राजमहलमें इनकी स्त्रीके मकबरेके पास ही इनकी देह दफनाई गई। मृत्युके समय इनकी अवस्था ७६ वर्ष ३ महीने १७ दिनकी थी। इनके चार लड़के और चार लड़कियां थीं। पुत्रोंके नाम दारासिकोह, सुलतान सुजा, आलमगीर और मुरादबक्स थे। आलमगीरने अपने भाई दारा और मुरादको मार डाला था। सुलतान सुजा आराकान चले गये और वहांके राजा द्वारा मार डाले गये। शाहजहांकी पुत्रियोंके नाम अर्जुमन-आरा, गैति-आरा, जहानारा और रोशन-आरा थे।

---

द्वाविंश भाग सम्पूर्ण